## ओउम्

**सरस्वती महाभागे विद्ये कमललोचने ।**
**विद्यारूपे विशालाक्षि विद्यांदेही नमोस्तुते**

## वेद काल

| | |
|---|---|
| मैक्समूलर के अनुसार | 1200 ई. पू. |
| जैकीबी | 4500 ई. पू. |
| तिलक | 4000 से 6000 ई. पू. ज्योतिषानुसार |
| विंटरनित्ज | 2000 से 2500 ई. पू. |
| दयानन्द | सृष्टि रचना के समय |
| पं. दीनानाथ शास्त्री | 3 लाख वर्ष पूर्व |
| अविनाश चन्द्र | 25000 वर्ष पूर्व |
| भण्डारकर | 600 ई. पूर्व |

## वैदिक खण्ड

वेद = विद्+घञ्  = ज्ञान

इष्टप्राप्त्यनिष्ट परिहारयोरलौकिकमुपायं योग्रन्थो वेदयति स वेदः – सायण ( तैतिरीय संहिता भाष्य )

वेद का अपर नाम = श्रुति।

वेद 4 है– ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद।

मन्त्र व ब्राह्मण को ही वेद कहते हैं :–

मन्त्र ब्राह्मणयोर्वेद नामधेयम्।

वैदिक साहित्य के 4 भाग :–

मन्त्र (संहिता) ब्राह्मण, आरण्यक तथा उपनिषद्।

## सूक्तियाँ

- वेदोऽखिलो धर्ममूलम् – मनुस्मृति
- सर्वज्ञानमयोहि सः – मनु
- ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडंगो वेदाऽध्येयो ज्ञेयश्च – महाभाष्य।
- अपौरुषेयं वाक्यं वेद– सायण
- प्रत्यक्षेणानुमित्या वा यस्तूपायो न विद्यते।<br>एतं विन्दति वेदेन तस्माद् वेदस्य वेदता।।
- विदन्ति–जानन्ति, विद्यन्ते–भवन्ति, विन्दन्ति–विन्दते<br>सर्वाः सत्य विद्याः यैः, यत्र वा स वेदः – दयानन्द सरस्वती
- वेद के 8 पाठ प्रसिद्ध हैं–<br>जटा माला शिखा रेखा ध्वजो दण्डो रथो घनः।<br>अष्टौ विकृतयः प्रोक्ताः क्रमपूर्वः महर्षिभिः।।
- प्रारम्भ में वेद एक था, बाद में वेदव्यास जी ने इसको विभाजित किया।
- ऋग् यजुः तथा साम वेद को वेदत्रयी कहते हैं।
- उपनिषद, ब्रह्मसूत्र तथा गीता को प्रस्थान त्रयी कहते हैं।
- कुल आरण्यकों की संख्या 1130 है किन्तु आजकल केवल 7 आरण्यक ही मिलते हैं।
- उप+नि+षदलृ ( सद् ) = उपनिषद। यहाँ षदलृ धातु के 3 अर्थ हैं 1. विशरण ( नाश ) 2. गति  ( प्राप्त) 3. अवसादन ( शिथिल ) ।

- महावाक्य कोश के अनुसार 223 उपनिषद् कही गई है। मुक्तकोपनिषद् के अनुसार 108 तथा शंकराचार्य के अनुसार 10 हैं।

## संहिता साहित्य

**ऋग्वेद** :– सबसे बड़ी संहिता, ऋचाओं का समूह। 10580 मन्त्र, 1028 सूक्त
**ऋचा** :– अर्च्यन्ते अनेन देवाः, ऋक अर्चनी भवति निरुक्त।
**शाखाएं** :– 21 ( महाभाष्यानुसार )

5 शाखाएं ( चरणव्यूह के अनुसार ) ये हैः–
शाकल, बाष्कल, आश्वलायन, शांखायन, माण्डूकायन। आज केवल शाकल शाखा ही उपलब्ध है।

**विभाजन :– 2 प्रकार का है :–**

1. मण्डल क्रम :– इसमें 10 मण्डल हैं मण्डल अनुवाकों में अनुवाक सूक्तों में तथा सूक्तों में ऋचाएं हैं।
2. अष्टक क्रम :– इसमें 8 अष्टक तथा प्रत्येक अष्टक में 8–8 अध्याय हैं। अध्याय वर्गों में है। कुल वर्ग 1024 हैं।

इनमें मण्डल क्रम ऐतिहासिक एवं वैज्ञानिक हैं। प्रत्येक मण्डल किसी ऋषि या उसके वंश से सम्बन्ध है।

नवम मण्डल को पवमान मण्डल कहते हैं। इसको दशतयी श्रुति भी कहते है।

**ऋचा :– 3 प्रकार की हैं।**

परोक्षकृत्, प्रत्यक्षकृत् तथा आध्यात्मिक। वागाम्भृणी सूक्त, इन्द्र सूक्त आध्यात्मिक सूक्त है।

## तीन प्रकार के देवता

**पृथ्वी स्थानीय :–** अग्नि, बृहस्पति, सोम, पृथिवी, नदी।
**अन्तरिक्ष स्थानीय :–** वायु, इन्द्र, रुद्र, वात, मरुत्, पर्जन्य, मातरश्विन्, अहिर्बुध्न्य
**द्यु स्थानीय :–** द्यौ, सूर्य वरुण, मित्र, सविता, पूषन्, विष्णु, विवस्वत्, आदित्य, उषस्, अश्विनौ
**प्रमुख सूक्त :–** पुरूष, नासदीय, मण्डूक, अक्षसूक्त हिरण्यगर्भ, वाक्
**संवाद सूक्त :–** इन्द्र इन्द्राणी (10–86) सोम सूर्या (10–85) इन्द्र वरूण (4–12) वरूण अग्नि (10–5) यम–यमी (10 / 10) देवगण–अग्नि (10–52) विश्वामित्र नदी (3 / 33) पुरुखा–उर्वशी (10–95) सरमा–पणि– (10–108)
कुलं संवाद सूक्त लगभग 20 हैं।

विश्वामित्र ऋषि का पंजाब की विशापादि नदियों से संवाद है। यम–यमी दोनों भाई बहनों का कामात्मक संवाद हैं। पुरूरवा+उर्वशी में पति–पत्नी की कथा है। सरमा इन्द्र की कुतिया ( देव शुनी ) है इसका पणियों से संवाद है।

**सूक्तियाँ :–** एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति। केवलाघो भवति केवलादी,
द्वा सुपर्णा सयुजा सखायाः कस्मै देवाय हविषा विधेम, अहं राष्ट्री संगमनी वसूनां, ऋतञ्च सत्यञ्चा भी द्धात्, ब्राह्मणोऽस्य मुखं आसीद्,

ऋग्वेद का ऋत्विक् ( ऋतु+यज्+क्तिन्) होता कहलाता है, अतः इसे होतृ वेद भी कहा जाता है। ऋग्वेद में 153826 शब्द तथा 432000 अक्षर हैं। प्रारम्भिक सूक्त अग्नि तथा अन्तिम संज्ञान सूक्त है। इसके 250 सूक्तों में सर्वाधिक इन्द्र की स्तुति तथा 200 सूक्तों में अग्नि की स्तुति है।

**ब्राह्मण ग्रन्थ**

ब्राह्मणं नाम कर्मणस्तन्न मन्त्राणां च व्याख्यान ग्रन्थः भट्टभास्कर ( तैति0 संहिता भाष्य)

**ब्राह्मणों की विषय वस्तु के 10 प्रकार :–**

हेतु र्निवचनं निन्दा प्रशंसा संशयो विधिः।
परक्रिया पुराकल्पो व्यवधारण–कल्पना।।
उपमानं दशैते तु विधयो ब्राह्मणस्य तु।
शबर स्वामी ( मींमासा सूत्र भाव्य )

**ऋग्वेद के ब्राह्मणग्रन्थ**

ऐतेरेय, कौषीतकि ( शांखायन )

**आरण्यक ग्रन्थ :–** अरण्याध्ययनादेत दारण्य कमितीर्यते सायण ( तैतिरीयारण्यक भाव्य )
**ऋग्वेद के आरण्यक** :– ऐतेरेय, सांख्यायन
**उपनिषद :–** उप+नि+षद्+क्विप्।

108 उपनिषद् = मुक्तिकोपनिषद् के अनुसार शांकर भाष्य निम्न दश उपनिषदों पर ही मिलता है।

**ईश केन कठ प्रश्न मुण्ड माण्डूक्य तितिराः।**
**ऐतेरेयं च छान्दोग्यं बृहदारण्यकं तथा।। ( मुक्तिको उपनि )**

**ऋग्वैदिक उपनिषद्** :– ऐतरेय, कौषीतकि।

ऋग्वेद का एकमात्र कल्प सूत्र वशिष्ठ धर्मसूत्र है ऋग्वेद का देवता अग्नि है। शुनः शेष आख्यान एतरेय, ब्राह्मण के 31–33 अध्याय में है।

**यजुर्वेद** :– कर्मकाण्ड का वेद है, गद्यात्मक एवं पद्यात्मक है।

2 भाग है शुक्ल तथा कृष्ण यजुर्वेद 101 शाखाएं महाभाष्यानुसार हैं।

**शुक्ल यजुर्वेद** संहिता को वाजसनेयि संहिता भी कहते है। इसकी 2 शाखाएं है माध्यन्दिन तथा काण्व, दोनों में 40–40 अध्याय हैं

**सूक्तियाँ** :– शंनो मित्र, द्यौः शान्तिरन्तरिक्षं यतोयतः समीहसे, तच्चक्षुर्देवहितं

यजुर्वेद का 40 वाँ अध्याय ही ईशोपनिषद है,

**कृष्ण यजुर्वेद** त्रैत्तिरीय संहिता, मैत्रायणी संहिता, कठ, कपिष्ठल, संहिता प्रमुख है।
16 वें अध्याय को रुद्राध्याय तथा 35 वें में शिव संकल्प सूक्त है।

- वेदव्यास ने यजुर्वेद वैशम्पायन को पढ़ाया, वैशम्पायन ने याज्ञवल्क्य को। गुरु शिष्य के झगड़े में याज्ञवल्क्य ने प्राप्त ज्ञान का वमन किया जिसकी वैशम्पायन के अन्य शिष्यों ने तित्तिर बनकर ग्रहण किया यही कृष्ण यजुर्वेद है। बाद में याज्ञवल्क्य ने सूर्य की उपासना से शुक्ल यजुर्वेद का ज्ञान प्राप्त किया इसे वाजसनेयी संहिता भी कहते है। क्योंकि सूर्य ने वाजी (घोड़ा) के रूप में इसका उपदेश दिया था

**यजुर्वेदीय ब्राह्मण**

**शुक्ल** :– शतपथ ब्राह्मण ( माध्यन्दिन एवं कण्वशाखा पर )
**कृष्ण** :– तैत्तिरीय ब्राह्मण, मैत्रायणी, आदि
**आरण्यक** :– शुक्लः बृहदारण्यक
कृष्ण : तैत्तिरीयारण्यक
**उपनिषद्** :– शुक्ल :– ईश, बृहदारण्यक
कृष्णः– तैत्तिरीय, कठ, श्वेताश्वतर, मैत्रायणी महानारायण
यजुर्वेद का ऋत्विक् अध्वर्यु कहलाता है। अध्वर् क्यच् उ = अध्वर्युः अध्वरं युनक्ति
**यज्=** '' देवपूजा संगतिकरण दानेषु'' ये तीन अर्थ हैं।
यजुर्वेद में ही 'खिल सूक्त' हैं। यजुर्वेद का देवता 'वायु' है।

**सामवेद** गान वेद कहलाता है । इसकी 1000 शाखाएं थी ( महाभाष्य) सहस्रवर्त्मा सामवेदः आज केवल तीन शाखाएं ही प्राप्त है।

कौथुमीय, राणायणीय तथा जैमिनीय

कुल मन्त्र 1875 है जिनमें 1771 ऋचाएं ऋगवेद की है तथा 104 मन्त्र अपने हैं। सामवेद का देवता' आदित्य' है सामविकार ये 6 होते है – विकार, विश्लेषण, विकर्षण, अभ्यास, विराम व स्तोभ। साममन्त्रगान 5 प्रकार के हैः– प्रस्ताव, उद्गीथ, प्रतिहार, उपद्रव, निधन।

4 अन्य गान 1. ग्राम का गेय 2. अरण्य गेय 3. ऊह गान 4. उह्य गान

**सामवेद के ब्राह्मण** :– ताण्ड्य महाब्राह्मण, षड्विंश, सामविधान, आर्षेय, दैवत, उपनिषद्, संहितोपनिषद् वंश तथा जैमिनीय ब्राह्मण है।

**आरण्यक** :– सामवेद का तलवकार आरण्यक ही मिलता है।

**उपनिषद** :– केन तथा छान्दोग्योपनिषद ।

सामवेद को ऋत्विक उद्गाता है अतः इसे औदगात्र वेद भी कहते है।

**विशेषः–** जो मन्त्र विशेष गान पद्धति से गाए जाते हैं इन्हें साम कहते है। सामवेद से संबंधित आग्येकाण्ड, पवमान पर्व तथा ऐन्द्र पर्व है। षडविंश ब्राह्मण के अन्तिम प्रपाठक को 'अद्भुत' ब्राह्मण कहते है। छान्दोग्य ब्राह्मण को '**मन्त्र ब्राह्मण**' भी कहते है। पंचविंश ब्राह्मण को 'ताण्ड' 'महाब्राह्मण' या 'प्रौढ' ब्राह्मण भी कहते है। 'संहितोपनिषद ब्राह्मण' में सामगान पद्धति का वर्णन है।

## अर्थवेद संहिता

इसे लौकिक वेद या अथर्वांगिरस वेद भी कहते है।

क्षत्र वेद, भैषज्य वेद, महीवेद, छन्दोवेद ब्रह्मवेद आदि।

**शाखाएं** – महाभाष्य में 9 शाखाओं का उल्लेख हैः–

पैप्लाद, तौद, मोद, शौनकीय, जाजल, जलद, ब्रह्मवेद, देवदर्श तथा चारण वैद्य आजकल केवल पैप्लाद और शौनकीय शाखाएं ही मिलती है।

पृथ्वी सूक्त प्रसिद्ध है। 731 सूक्त है तथा 5849 मन्त्र है।

**ब्राह्मण–** गोपथ ब्राह्मण है।

**आरण्यक** – कोई नही मिलता ।

**उपनिषद् –** माण्डूकय, मुण्डक, प्रश्न

अथर्ववेद का ऋत्विक 'ब्रह्मा' तथा देवता 'सोम' है तथा आचार्य 'सुमन्तु' है । इसके उपवेद– इतिहास वेद, पुराण वेद, सर्पवेद, पिशाचवेद, असुर वेदादि हैं।

**सूक्तियाँ**

**यजुर्वेद** – अग्ने नय सुपथा

- यम नचिकेता संवाद कठोपनिषद में है।
- जनक याज्ञवल्क्य संवाद बृहदारण्यकोषनिषद में है।
- नचिकेता वाजश्रवस् ऋषि का पुत्र था।
- कठोपनिषद् वल्लियों में विभक्त है।
- देवयान व पितृयान का वर्णन कौषतकि उपनिषद में है।
- गार्ग्य व अजात शत्रु संवाद बृहदारण्यकोपनिषद् में है। इसी में जबाली व श्वेत केतू संवाद है।
- सांख्य योग के तत्व मैत्रायणी उपनिषद में हैं।
- वरुण भृगु संवाद तैत्तिरीयोपनिषद में है।
- नारद–सनत्कुमार तथा इन्द्र विरोचन का वृतान्त छान्दोग्योपनिषद में है।
- 'ऋषियों के पिप्लाद ऋषि से प्रश्न प्रश्नोपषिद् में हैं।
- ओउम् की व्याख्या माण्डूक्योपनिषद में हैं।

## उपनिषद सूक्तियाँ

- सर्वखल्विदं ब्रह्म – छान्दो
- अयमात्मा ब्रह्म – माण्डूक्यो
- द्वासुपर्णा सयुजा– मुण्डको
- कुर्वन्नेवेह कर्माणि– ईशो0
- ईशवास्यं इदं सर्वं – ईशो0
- सत्यंवदं धर्मं चर– तैत्तिरीयो
- मा गृधः कस्यस्विद्धनम् – ईशो
- विद्ययाऽमृतमश्नुते– ईशो
- हिरण्यमयेन पात्रेण– ईशो
- मातृदेवो भव, पितृ देवो भव – तैत्तिरीयो
- योवै भूमातदमृतम्– छान्दो

- केनेषितं पतति प्रेषितं मनः – केनो
- सत्यमेव जयते नातृतम् – मुण्डको
- तमेव विदित्वा अतिम्त्यु मेति – श्वेताश्वतर
- तरति शोकमात्म वित् – छान्दोग्यो

## चार महावाक्य

1. प्रज्ञानं ब्रहमं– एतरेयोपनिषद्
2. अहं ब्रह्माऽस्मि– बृहदारण्यको
3. तत्त्वमसि– छान्दोग्यो
4. अयमात्मा ब्रहम– माण्डूक्यो

## चार वाद

1. अद्वैतवाद्– शंकराचार्य
2. विशिष्टाद्वैत– रामानुज
3. द्वैताद्वैत– निंबकाचार्य
4. द्वैतवाद– मध्वाचार्य

## वेदांग

**वेदांग 6 हैं :–**

**छन्दः पादौ तु वेदस्य हस्तौ कल्पोऽथ पठ्यते।**
**ज्योतिषायमनं चक्षुः निरूक्तं श्रोत्रमुच्यते।।**
**शिक्षाः घ्राणं तु वेदस्य मुखं व्याकरणं स्मृतम्।**

शिक्षा ग्रन्थों को 'प्रतिशाख्य'' भी कहते हैं।

**1. शिक्षा**

शिक्षा के 6 अंग :– वर्ण, स्वर, मात्रा, बल, साम तथा सन्तान
( तैत्तिरीयोपनिषद / शिक्षा बल्ली )

ऋग्वैदिक शिक्षा :– पाणिनीय शिक्षा

यजुर्वैदिक शिक्षा :– याज्ञवल्क्य, व्यास, वशिष्ठीय, भारद्वाज, माण्डव्य आदि।

सामवैदिक शिक्षा :– नारद, शाकटापन।

अथर्ववैदिक शिक्षा :– माण्डूकी शिक्षा ।

## कल्प

कल्प सूत्रों के चार विभाग हैं

**1. श्रोत सूत्र–ऋग्वैदिकः–** आश्वलायन, शांखायन ( कौषीतकि )
यजुर्वैदिक– कात्यायन, पारस्कर, कठ, बौधायन, सत्याषाढ, वैखानस, भारद्वाज, बाधूल
सामवैदिक – लाट्यायन, आर्षेय, खादिर, जैमिनीय।
अर्थवैदिक – बैतान श्रौतसूत्र (एकमात्र)

**2. गृहय सूत्र–ऋग्वेदीय :–** आश्वलायन, शांखायन, कौषी0
शुक्ल यजुः– पारस्कर
कृष्ण यजु0– बौधायन, आपस्तम्ब, हिरण्यकेशी, भारद्वाज, काठक, बैखानस, मानव।
सामवेदीय – खादिर, गोभिल, जैमिनीय।
अथर्ववेदीय :– कौशिक गृहय0 एकमात्र

**3. धर्मसूत्र :–** ऋग्वेदीय– वशिष्ठ व विष्णु
शुक्ल यजु.0 हारीत, शंख।
कृष्ण यजु0 बौधायन, आपस्तम्ब, मानव
सामवेद :– गौतम धर्म0 केवल
अथर्ववेदः– कोई नही।

**4. शुल्व सूत्र ये केवल यजुर्वेद पर ही प्राप्त होते है**
शुक्लयर्जु0 कात्यायान सूत्र
कृष्ण यजु0 – बौधायन, आपसतम्ब, मानव

- श्रोतसूत्रों में श्रुति प्रदिपादित यज्ञ का वर्णन है।
- गृहय सूत्रों में पांचमहायज्ञ, 7 पाकयज्ञ, 16 संस्कारादि का वर्ण न है।
- धर्म सूत्रों में धर्म, रीति, वर्ण, आश्रमादि का वर्णन है।
- शुल्वसूत्रों में वेदी निर्माण प्रक्रिया, रेखागणित का वर्णन है। शुल्व का अर्थ है=रस्सी ।

## व्याकरण

पाणिनी, कात्यायन, पतंजलि त्रिमुनि कहे जाते है। पाणिनी ने अष्टाध्यायी, ग्रन्थ रचा जिसमें 3978 सूत्र है, कात्यायन ने अष्टाध्यायी पर वार्तिकों की रचना की। पतंजलि ने अष्टाध्यायी पर

भाष्य लिखा जिसे महाभाष्य कहते हैं। पतंजालि ने व्याकरण को 'शब्दानुशासन' कहा है। बोप देव ने पाणिनी सहित 8 व्याकरणों का उल्लेख किया है जिन्होंने अपना व्याकरण शास्त्र लिखा। ये इन्द्र, चान्द्र, काशकृत्सन, आपिशलि, शाकटायन, पाणिनी, अमर तथा जैनेन्द्र है। इनमें ऐन्द्र व्याकरण प्राचीनतम है। इन्द्र बृहस्पति के शिष्य थे।

यथोत्तरं मुनीनां प्रामाण्यम् '' अर्थात् त्रिमुनियों में पाणिनी से श्रेष्ठ कात्यायन तथा कात्यायन से श्रेष्ठ पतंजलि का मत है। त्रिकाण्डशेष के अनुसार पाणिनी के 6 नाम पाणिनी–अहिक–दाक्षीपुत्रं–शलांगि–पाणिन्–शालातुरीय हैं। इनका माता का नाम दाक्षी है पिता शलंग हैं। जन्म स्थान 'शालातुर' है। जो वर्तमान में 'लाहौर' है। इनकी आरम्भिक विद्या तक्षशिला में हुई। इनके गुरू का नाम उपवर्षाचार्य है। जो नालंदा विश्वविद्यालय के आचार्य थे। इनका समय 500 ई0 पूर्व माना है।

<u>**कात्यायन**</u> का मूल नाम वररूचि था। इन्होंने'स्वर्गारोहण' काव्य की रचना भी की थी। पतंजलि शेषनाग के अवतार थे इन्होंने योग सूत्र तथा चरक संहिता की भी रचना की।

**योगेन चित्रस्य पदेन वाचां मल शरीरस्य च वैद्यकेन।**
**योऽपाकरोत् तं प्रवरं मुनीनां पतञ्जलिं प्रांजलिरानतोऽस्मि।।**

पाणिनी से पूर्व वर्ति 80 आचार्य युधिष्ठिर मीमांसक के अनुसार है। पाणिनी ने भी 10 आपिशलि–काश्यप–गार्ग्य–गालव–चाक्रवर्मण–भारद्वाज–शाकटायन–शाकल्य–सेनक–स्फोटायन वैयाकरणों का नाम अष्टाध्यायी में उल्लेखित किया है।

पाणिनी ने 'जाम्बतीजय' काव्य भी लिखा था।

पंचपाठी के ग्रन्थः– अष्टाध्यायी, गणपाठ, धातु पाठ, लिंगानुशासन, उणादिसूत्र।

सामान्य व विशेष नियम है– उत्सर्ग व अपवाद

प्रियतद्धिताः– दाक्षिणात्याः

गोर्नदीय या गोणिका पुत्र हे= पातजंलि

पतंजलि पुरोहित थे = पुण्यमित्र ( शुंग नरेश ) के ।

महाभाष्य प्रथमाह्निक का नाम = पस्पशाह्निक।

पस्पशा का अर्थ =विमर्श

## संज्ञा सूत्र

वृद्धिसंज्ञा –वृद्धिरादैय्

गुण– अदेङ् गुणः

संहिता– परः सन्निकर्ष संहिता

प्रतिपदिक– अर्थवद धातुरप्रत्यय प्राप्तिपदिकम् कृत्तद्धितसमासाश्च।

नदी– यू स्त्राख्यो नदी।

धि– शेषो घ्यसखि।

उपधा– अलोऽल्त्यात्पूर्व उपधा।
अपृक्त– अपृक्त एकाल प्रत्ययः।
गति– गतिश्च–ऊर्यादिच्विडाचश्च।
पद– सुप्तिङन्तं पदम्।
विभाषा– न वेति विभाषा।
सर्वण– तुल्यास्य प्रयत्नं सवर्णम्।
टि– अचोऽन्त्यादि टि।
प्रकृहम– इदूदेद्विवचनं प्रगृह्यम्।
**<u>सर्वनाम स्थान</u>** सुडनपुंसकस्य। शि सर्वनाम सीनम्। सु–औ–जस–अम्–औट् ये पांच प्रत्यय सर्वनाम स्थान संज्ञक हैं।
निष्ठा– क्त–क्तवतु निष्ठा।
प्रत्यायाहार संज्ञा– आदिरन्त्येन सहिता
लोप– अदर्शनं लोपः
**<u>इत् संज्ञा–</u>** हलन्त्यम् ,चुटू , लश्क्तवद्धिते, उपदेशऽजनुनासिक इत् , आदिर्त्रिटुडवः, ष प्रत्ययस्य (इरइत्संज्ञा वाच्या) वार्तिक

| | |
|---|---|
| हस्व–दीर्घ–प्लुत– | ऊकालोऽज्झ्रस्वदीर्घप्लुतः |
| उदात्त – | उच्चैरूदात्तः |
| अनुदात्त – | नीचैरनुदात्तः |
| स्वरित– | समाहारः स्वरितः |
| अनुनासिक– | मुखनासिका वचनोऽनुनासिकः |
| संयोग – | हलोऽनन्तराः संयोगः |
| उपसर्ग – | उपसर्गाः क्रियायोगे |
| धातु– | भूवादयो धातवः सनाद्यन्ता धातवः |
| निपात– | चादयोऽसत्वे– प्रादयः |
| आम्रडित– | तस्य परमाम्रेडितम् |
| अवसान– | विरामोऽवसानम् |
| विभक्ति– | विभक्तिश्च |
| सम्बुद्धि– | एकवचनं समबुद्धि |
| सर्वनाम– | सर्वादीनि सर्वनामानि |
| पद– | स्वादिष्वसर्वनाम थाने |
| भ– | यचि भम् – तसौमत्वर्थे |
| संख्या– | बहुगुणवतुडति संख्या |
| षट् – | डति च |

| | |
|---|---|
| लुगादि– | प्रत्ययस्य लुक्श्लु लुपः |
| गति– | गतिश्च |
| नदी– | ङितिह्रस्वश्च (विकल्प से ) वामि ( विकल्प से ) |
| संप्रसारण– | इग्यणः सम्प्रसारणम् |
| कृत् – | कृदतिङ् |
| अव्यय– | स्वरादि निपातमवययम् |
| परस्मैद– | ल परस्मैपदम् |
| आत्मनेपद– | तङानावात्मने पदम् |
| सार्वधातुक – | तिङशित्सार्वधातुकम् |
| अभ्यास– | पूर्वोऽभ्यासः |
| आर्धधातुक– | आर्धधातुकं शेषः |
| लघु– | ह्रस्वं लघु |
| गुरु संबा– | संयोगे गुरू दीर्घं च |
| धु– | दाधाघ्वदाप |
| कर्तृ– | स्वतन्त्र कर्त्ता |
| हेतू– | तत्प्रयोजको हेतुश्च |
| कृत्य– | कृत्याः |
| सत्– | तौ सत् |
| कर्म– | कर्तुरीप्सितमं कर्म |
| करण– | साधकतमं करणम् |
| सम्प्रदान– | कर्मणा यमभिप्रैति स सम्प्रदानम् |
| अपादान– | ध्रुवमपायेऽपादानम् |
| अधिकरण– | आधारोऽधिकरणम् |
| उपसर्जन– | प्रथमा निर्दिष्टं समास उपसर्जनम् |
| कर्मधारय – | तत्पुरूषः समानाधिकरणः कर्मधारयः |
| द्विगु– | संख्या पूर्वो द्विगु |
| उपपद– | तत्रोपपदं सप्तमीस्थम् |
| गोत्र– | अपत्यं पौत्र प्रभृति गोत्रम् |
| युव संज्ञा– | जीवति तु वंश्ये युवा |
| तद् राज – | ते तद्राजा |
| वृद्ध संज्ञा– | त्यदादीनिच |
| घ– | तरप् तमपौ घः |

# संज्ञा प्रकरण

अच् स्वरों को कहते हैं।
हल् व्यञ्जनों को कहते है।

**उच्चारण स्थान**

अ+कवर्ग+ह का उच्चारण स्थान = कण्ठ
इ+चवर्ग+य+श का उच्चारण स्थान= तालु
ऋ+टवर्ग+र+ष का उच्चारण स्थान= मूर्धा
लृ+तवर्ग+ल+स का उच्चारण स्थान= दन्त
उ+पवर्ग का उच्चारण स्थान= ओष्ठ
ञ, म, ङ,ण, न, म् का उच्चारण स्थान= नासिका+स्ववर्गानुसार
ए+ऐ का उच्चारण स्थान= कण्ठतालु
ओ+औ का उच्चारण स्थान= कष्ठोण्ठ
व का उच्चारण स्थान= दन्तोष्ठ
अनुस्वार का उच्चारण स्थान= नासिका
यत्न 2 प्रकार के होते है आभ्यान्तर व बाह्म।
बाह्म यत्न 2 प्रकार के है– विवार, संवार, श्वास, नाद, घोष, अघोष अल्पप्राण, महाप्राण, उदात्त अनुदात्त व स्वरित।
आभ्यन्तर यत्न 5 प्रकार के है :– स्पृष्ट, ईषत्स्पृष्ट, विवृत, ईषद्विवृत व संवृत।
स्पृष्ट ( स्पर्श ) क से म तक होते है।
ईषत्स्पृष्ट यरलव होते है।
विवृत स्वरों को कहते हैं।
ईषद् विवृत शषसह होते हैं।
प्रयोग में ह्रस्व 'अ' संवृत है अन्यथा विवृत ।
बाह्म यत्न विवरण

- वर्ग का पहला +दूसरा वर्ण तथा श, ष, स विवार, श्वास व अघोष कहलाते है।
- वर्ग का 3,4,5 + य, र, ल, व, ह संवार नाद घोष कहलाते है।
- वर्ग का 1,3,5 + य,र, ल, व वर्ण अल्प प्राण कहलाते है।
- वर्ग का 2, 4 + श, ष, स, ह वर्ण महाप्राण कहलाते हैं।
- स्वयें को उदात्त, अनुदात्त, स्वरित कहा जाता है।
- प या फ से पहले संकेत हो तो ये उपध्मानीय कहे जाते है इनका उच्चारण स्थान ओष्ठ होता है।

- क या ख से पहले संकेत हो तो ये जिव्हा मूलीय कहे जाते हैं इनका उच्चारण स्थान जिव्हामूल होता है।
- माहेश्वर सूत्र 14 हैं। इनमें 'ह' वर्ण का दो बार उच्चारण हुआ है।
- उपदेश आद्योच्चारण को कहते हैं– उपदेशः आद्योच्चारणं
- र प्रत्याहार में र् एवं ल् वर्ण आते हैं।
- अ–इ–उ–ऋ के 18 भेद हैं। 'लृ' वर्ण के दीर्घाभाव होने से 12 भेद है। एच्( ए–ओ–ऐ–औ ) के ह्रस्वाभाव होने से 12 भेद हैं।
- विसर्ग जिस स्वर के साथ होगा उसी का उच्चारण स्थान ग्रहण करेगा। आयोगवाहा विज्ञेया आश्रय स्थान भागिनः । पा0 शि0
- ऋ व लृ परस्पर सवर्ण होने से 30 भेद वाले हैं।
- 'अणुदित् सवर्णस्य चाप्रत्ययः' सू0 में अण् प्रत्याहार पर णकार तक अन्यत्र पूर्व णकार तक ग्रहण होता है। इण् प्रत्याहार में पर णकार से ही ग्राहय है।
- प्रत्याहार लक्षण– प्रत्याह्रियन्ते संक्षिप्यन्ते वर्णाः यत्र स प्रत्याहारः
- लण् सूत्रस्थ अकार को अनुनासिक माना गया है
- 'र' प्रत्याहार में दो वर्ण होते है :– र,ल्
- प्रत्याहार संख्या लगभग 42 हैं।
- सम्पूर्ण अष्टाध्यायी के प्रति असिद्ध सूत्रः– अ अ ( 8–4–68 )
- अष्टाध्यायी का अन्ति सूत्र :– अ अ
- अ अ सूत्र विधान करता है :– संवृत्त आकार का

**स्थानी** – यस्य स्थानेऽन्यद् विधीयते तत्स्थानी

**आदेश**– येन विधीयमानेन अन्यत् प्रसक्तं निवर्तते स आदेशः

- अमरकोषानुसार 'गव्यूति' का अर्थ 2 कोस
- प्रकृति, प्रत्यय की अर्थानुसार कल्पना से सिद्ध पद निपातन सिद्ध कहलाते है– धातु साधन कालानां प्राप्त्यर्थं नियमस्य च। अनुबंध विकाराणां रूढ्यर्थं च निपातनम् ।। म0 प्र0
- सपाद सप्त एवं त्रिपादी को विभक्त करने वाला सूत्र– पूर्वत्रासिद्धम् (8–2)
- रेफ व उष्मों का कोई सवर्ण नही होता रेफोष्मणां सवर्णाः न सन्ति ( महाभाग्य
- देवांस्तव देवान्+तव में अनुस्वार निवृत्ति का कारण नियम– निमित्तापाये नैमित्तिकस्याप्यपायः

- कुत्ता+युवा+इन्द्र से सम्बद्ध सूत्र– श्वयुमघोनामतद्धिते
  सुभाषितः–

  **काचंमणिं कात्र्चनमेक सूत्रे ग्रथ्नासि बाले किमिंद विचित्रम् । ( प्रश्नः)**
  **विचारवान् पाणिनिरेक सूत्रे श्वानं मघवानमाह।। ( उत्तरम् )**
- युष्मद्, अस्मद् शब्दों के रूप तीनों लिंगों में एक जैसे होते हैं– अलिंगे युस्मदस्मदी
- त्यदादिगण पठित शब्दों में सम्बोधन नही होता त्यदादेः सम्बोधनं नास्ति।
- सम्बोधन में प्रथमान्त पद की आमन्त्रित संज्ञा होती है।
- आमन्त्रितं पूर्वमविद्यमानवत्।
- गो उपपद पूर्वक अत्र्चू धातु से निष्पन्न गवाक् शब्द के 109 रूप बनते हैं।
- पीलु शब्द पुल्लिंग में वृक्षवाचक तथा नपुंसक में तज्जन्य फलवाचक होता है।
- भागुरि के मतानुसार अव, अपि उपसर्ग के 'अ' का लोप होता है– अवगाह= वगाह, अपिधानं = पिधानम्

## सन्धि

सन्धि 3 प्रकार की है – अय्, हल् व विसर्ग।
अच् सन्धि के अन्तर्गत यण्, गुण, वृद्धि, दीर्घ, अयादि, पूर्वरूप, पररूप,प्लुत तथा प्रकृति भाव सन्धि आती है।
हल् सन्धि में व्यत्र्जन, अनुस्वार, परसवर्ण कुक्टुकागम आदि होते हैं।
विसर्ग सन्धि में 'र' या विसर्गों का विकार होता है

## उदाहरण

| | |
|---|---|
| अहरह = | अहन्+अह |
| अहर्गण = | अहन्+गण |
| पुनारमते = | पुनर्+रमते |
| कस्कः = | कः+कः |

**संहितैकपदे नित्या, नित्याधातूपसर्गयोः ।**
**नित्या समासे, वाक्ये तु सा विवक्षामपेक्षते।।**

- मानव–माणव = मनु+तस्येंद से अण्– निपातन से णत्व = मानव माणव = ब्रह्मचारी

**अपत्ये कुत्सिते मूढे मनोरौत्सर्गिकः स्मृतः।**
**नकारस्य च मूर्धन्यस्तेन सिद्धयति माणवः।।**

- वरं सांशयिकात् निष्कात् असांशयिकः कार्षायणः लोकाय तिका
- लोट् लकार का प्रयोग लिङ् अर्थ में होता है।
- सकर्मकः– फल व्यधिकरण व्यापार वाचकत्वं सकर्मकत्वम्।
- अकर्मकः– फल समानाधिकरण व्यापार वा चकत्वं अकर्मकत्वम्।
- यदागमास्तद्गुणीभूतास्तद् ग्रहणेन गृहयन्ते । यथा भूव् ।
- विधि निमन्त्राणामन्त्रणाधीष्ट सम्प्रश्नप्रार्थनेषु लिङ्।

**विधि** :– प्रेरणम्
**निमन्त्रणं** नियोगकरणं श्राद्धे भोजनादौ दौहित्रादेः प्रवर्तनम्।
**आमन्त्रणं :–** कामाचारानुज्ञा ( यहाँ आमन्त्रित व्यक्ति स्वेच्छा से आमन्त्रण स्वीकार करने / न करने में स्वतन्त्र होता है। ( अनुरोध भाव )
**अधीष्ट** :– सत्कारपूर्वक व्यापारः ( भवान् मम पुत्रं अध्यापयतु / अध्यापयेत्
**संप्रश्न** :– प्रेरणा के साथ परामर्श भाव।

- उपसर्ग की गति ( कार्य ) तीन प्रकार का होता है :–
  **धात्वर्थं बाधते कश्चिद् कश्चिद् तमनुवर्तते।**
  **विशिनष्टि तमेवार्थमुपसर्ग गतिस्त्रिधा।।**
- 'ऋ' शब्द का षष्ठ विभक्ति एक. में 'उ0 बनता है।
  'अ' वर्ण वासुदेव का बोधक है
  'इ' वर्ण कामदेव का बोधक है
  'ई' वर्ण लक्ष्मी का बोधक है
  'उ' वर्ण शम्भु का बोधक है
- वृतु, वृधु, शृधु, स्यन्दू, कृपू ये 5 धातुएं वृतादि हैं।
- अष्टाध्यायी के छटे अध्याय के चतुर्थ पाद में 'आभीय' संज्ञक प्रकरण है।
- यङ् लुगन्त में अदादिगणवत् शपलुकादि कार्य होता है इसको 'चर्करितम् भी कहते है – चर्करितमिति यङ्लुगन्तस्य संज्ञा।

## सुबन्त

सुऔ आदि 21 प्रत्यय होते है।
कर्त्ता आदि 6 कारक हैं। सम्बन्ध को कारक नहीं माना जाता।

- अकारान्त से पर टा को इन, ङसि को आत्, ङस् को स्य होता है – यथा रामेण, रामात् रामस्य।
- अकारान्त से परे 'ङे' को य होता है– रामाय
- अकारान्त सर्वनाम से परे ङे को 'स्मै' ङसि को स्मात् ङि को स्मिन् होता है – सर्वस्मै, सर्वास्मिन्
- पति शब्द समास में हरि के समान होता है।
- ह्रस्व, नद्यन्त, आबन्त के बाद आम् को नुटागम होता है – रामाणाम्
- अकारान्त सर्वनाम से परे जश् को शी होता है– सर्वे
- अ+आकारान्त सर्वनाम से परे आम् को सुटागम होता है = सर्वेषाम्
- षटसंज्ञक व स्वसृ आदि शब्दों से स्त्रीलिंग में भी ङीप् व टाप् प्रत्यय नही होते ।
- मधवन् शब्द को 'न' को विकल्प से 'त्' होता है।
- प्राचीन आचार्यों ने 'टा' को आङ् कहा है।
- पति समास में घी सज्ञक होता है।
- धातु में झल परवर्ती रहते अनुस्वार वर्गान्त वर्ण हो तो वह नकार जन्य होता है–
  नकार जावनुस्वारः पञ्चमो झलिधातुषु – महा0
  सर्वादिगण में शब्द – 35 है।

**विद् धातु** – वेत्ति रूपं विद् ज्ञाने 'विन्ते' विद् विचारणे। विद्यते विद् सत्तायां, विद्लृलाभे च विन्दति।।

**नञ् भेद** – पर्युदास व प्रसृज्य भेद से नञ् दो प्रकार का होता है। प्रर्युदास सादृश्य बोधक तथा प्रसृज्य अभाव बोधक होता है।

**द्वौनञौ हि समाख्यातौ पर्युदास प्रसृज्यकौ।**
**पर्युदासः सदृश्यग्राही प्रसृज्यस्तु निषेधकृत्।।**

''रामः लक्ष्मणेन मेघनांद घातयति'' – में प्रथम कर्त्ता प्रयोज्य तथा द्वितीय कर्त्ता प्रयोजक कहलाता है।

- बाहुलक के 4 भेद हैं– क्वचिद् प्रवृत्तिः क्वचिद् विभाषा क्वचिदन्यदेव। विधेर्विधानं बहुधा समीक्ष्य चतुर्विधं बाहुलकं वदन्ति।।
- उणादि प्रत्यय 325 हैं– उणादिप्रत्ययाः पादोत्तरशतत्रयम् ।
- वंशोद्विधा– विद्यया जन्मना च ।
- पूर्वाचार्यों ने प्रथम, द्वितीया,द्विवचन को औङ कहा है – औङ आपः
- कुछ विद्वानों ने नञ् के 6 अर्थ माने है।

**तत्सादृश्यमभावश्च तदन्यत्वं तदल्पता।**
**अप्राशस्त्यं विरोधश्च नञर्थाः षट् प्रकीर्तिताः।।**

- शाकटायन ने आर्य शब्द का अर्थ प्रतिबन्धार्थक माना है।
- अमर कोश में ःआभीर' शब्द महाशूद्र का पर्याय है।
- ऐन्द्र व्याकरण प्राच्य देशीय तथा पाणिनीय व्याकरण उदीच्च है

## तिङत प्रकरण

भवादि 10 गण होते हैं। धातुए तीन प्रकार की होती है – परस्मैपदी, आत्मने पदी तथा उभयपदी

- भवादिगण में शप् प्रत्यय होता है– कर्तरिशप्।
- अदादि गण में शप् का लुक हो जाता हैः– अदि प्रभृतिभ्यः शपः।
- जुहोत्यादि गण में शप् को श्लु हो जाता है तथा धातु को द्वित्व होता है। वास्तव में लुक, श्लु व लुप् लोप को ही कहते है– प्रत्ययस्य लुकश्लुलुपः।
- दिवादि गण में श्यन प्रत्यय होता है जिसका ' य' धातु से जुड़ता है दिव्यति।
- तुदादिगण में 'श' प्रत्यय जुड़ता है।
- रुधादिगण में 'श्नम' प्रत्यय जुड़ता है यह धातु के बीच में जुड़ता है– रुणद्धि।
- तनादिगण में 'उ' प्रत्यय जुड़कर उसको गुण हो जाता है– तनोति।
- क्रयादिगण में 'श्ना' प्रत्यय जुड़ता है–क्रणाति
- चुरादिगण में 'णिच्' प्रत्यय जुड़ता है– चोरयति
- स्वादिगण में 'श्नु' प्रत्यय जुड़ता है– सुनोति
- चुरादिगण में 'णिचश्च' सूत्र आत्मने पद करता है।
- ''सत्याप–पाश–––––––––चुरादिभ्यो णिच् '' सूत्र में 12 प्रातिपदिकों का नामोल्लेख है। जुहोत्यादिश्यः श्लु, दिवादिभ्यः श्यन्, तुदादिभ्यः शः रुधादिभ्यः श्नम् तनादि कृभ्यः उः, क्रयादिभ्यः श्ना, स्वदिभ्यः श्नुः।
- धातु का मूल अर्थ कौमुदी से पाद करे यथा – हू = दानादनयोः
- धातु के आदि ष को स होता है = धात्वादेः षः सः।
- धातु के आदि ण को न होता है = णो नः ।
- धातु के आदि में ञि, टु, डु, की इत्संज्ञा होती है।
- इदित् धातु को नुम् होता है।

- यदि धातु में दो व्यन्जन हो तो दीर्घ अ से परे नु टागम होता है– तस्मान्नुड् द्विहलः = आनर्य
- लकार दश होते है :– लट्, लोट्, लृट्, ल्ट्, लेट् लकार टित् हैं तथा लङ् , लुङ् , लृङ् लकार ङित् है। लेट् लकार केवल वेद में प्रयुक्त है।
- वर्तमान काल के लिए लट् लकार होता है
- लुङ् का प्रयोग सामान्य भूत कालिक क्रियाओं के लिए होता है ।
- लङ् का प्रयोग आज से पूर्व हुए कार्य के लिए किया जाता है।
- लिट् का प्रयोग परोक्ष भूतकाल के लिए है।
- लुट् का प्रयोग आज न होने वाले भविष्यत् काल के लिए होता है।
- लृट् सामान्य काल के लिए होता है।
- लोट् आज्ञा, निमन्त्रण, आमन्त्रणादि के लिए है।
- विधिलिङ् लोट के अर्थों तथा उदपेशार्थ में प्रयुक्त होता है।
- आशीलिंङ आशीर्वाद देने के लिए प्रयुक्त होता है।
- लृङ एक क्रिया के बाद दूसरी क्रिया उसी पर निर्भर हो तब होगा।
- माङ का साथ लङ का प्रयोग होगा किन्तु माङ के साथ 'स्म' का प्रयोग हो तो लुङ् लकार का प्रयोग होगा।
- तिङ् प्रत्यय 18 होते है। इनमें तिप् , तस्, झि, सिप, थस–थ–मिप्–वस्–मस्–ये 9 प्रत्यय परस्मैद के हैं तथा त–आताम्–झ–थास्–आथाम्–ध्वम्–इड़–वहि–महिङ् ये 9 प्रत्यय आत्मनेपद के हैं। शानच् –कानच् प्रत्यय भी आत्मनेपद के हैं। चानश प्रत्यय परस्मैपद का है। क्रिया का फल स्वयं के लिए हो तो आत्मनेद का प्रयोग होता है। दूसरे के लिए क्रिया का अर्थ हो तो परस्मै–पद का प्रयोग होता है।
- लट्–लोट्–लङ्–विधिलिङ् ये 4 लकार शुद्ध सार्वधातुक होते है। लिट् व आशीर्लिङ् शुद्ध आर्धधातुक होते है। लुट् में तासि, लृट् व लृङ् में च्लि ( सिचादि ) प्रत्यय आर्धधातुक होने से ये आर्ध धातुक ही है।
- च्लि प्रत्यय लुङ लकार में, स्य प्रत्यय लृट्–लृङ में तास् लुट में, यासुट् लिङ् में सीयुट लिङ में, होता है।
- च्लि को पाँच आदेश ( सिच्–चङ्–अङ–क्स–चिण् ) होते है।
- सामान्यता 'झि' को अन्ति होता है किन्तु अभ्यस्त धातुओं के बाद झि को अति होता है।

- व्यञ्जनादि धातुओं को लुङ्–लृङ–लङ् लकार में अटागम किन्तु अजादि धातुओं को आटागम होता है। भवादि गण में भ्राश–भ्लाश्– भ्रम्–क्रम्–क्लम्–त्रस्–त्रुट् व लष् धातुओं से श्यन् प्रत्यय भी होता है।
- श्रु धातु को शृ आदेश तथा शप् को 'श्नु ' होता है।
- गूप्–धूप्–विच्छ–पण्–पन् धातुओं से स्वार्थ में आय् प्रत्यय होता है।
- कम् धातु को सार्व0 लकारों में णिङ् प्रत्यय होता है।
- शित् प्रत्यय परे होने पर पा को पिब्, घ्रा को जिघ्र ध्मा को धम, स्था को तिष्ठ, म्ना को मन, सद् को सीद् दाण् को यच्छ, दृश् को पश्य ऋ को ऋच्छ, सृ को धौ, शद् को शीय आदेश होता है।
- भुज् धातु से खाने अर्थ में आत्मनेपद प्रत्यय आते हैं।
- 'स्तम्भु' धातु से 'शप्' के स्थान पर 'श्ना' और 'श्नु' दोनों होते हैं।
- हि परे रहते हल् से पर 'श्ना' को शानच् होता है।
- णिजन्त धातुएं उभयपदी होती है।
- प्रेरणा अर्थ में णिच् प्रत्यय होता है।
- क्यच् प्रत्ययान्त धातुएं परस्मैपदी तथा क्यङ् प्रत्ययान्त धातु आत्मनेपदी होती है।
- भाव कर्मवाच्य में आत्मनेपद ही होता है।
- कृत्य प्रत्यय 7 होते हैं– तव्यत्–तव्य–अनीयर्–केलिमर्–यत्–क्यप्–ण्यत। ये सदैव कर्म एवं भाववाच्य में होते हैं।
- वु को अक तथा यु को अन होता है।
- क्विप् प्रत्यय का सर्वापहारी लोप होता है।
- परस्मैपदी धातु से 'क्वसु' तथा आत्मनेवदी धातु से कानच् प्रत्यय होते हैं।
- शतृ व शानच् वर्तमान काल के प्रत्यय है इन्हें 'सत्' भी कहते हैं।
- णमुल प्रत्यय बार–बार अर्थ में होता है तथाधातु को द्वित्य होता है यथा–स्मारं –स्मारं
- टाप् आदि –8 प्रत्यय स्त्री प्रकरण में होते है।
- स्वस्रादि सात शब्द है।
- शे मुचादिनाम् में 8 धातुए है।
- आय आदि 3 प्रत्यय है।
- सनादि 12 प्रत्यय है।

## समास

इसके पांच भेद है। ( समसनं समासः )

**केवल समास** :– विशेषसंज्ञा विनिर्मुक्तःकेवलसमास विशेष नियमों से मुक्त केवल समास होता है।

**अव्ययीभाव**– प्रायेण पूर्वपदप्रधानोऽव्ययीभावः पूर्व पद प्रधान अव्ययी भाव होता है।

**तत्पुरूष** :– प्रायेणोत्तर पद प्रधानः तत्पुरूषः । उत्तर पद प्रधान तत्पुरूष होता है। तत्पुरूष काभेद कर्मधारय तथा कर्मधारय का भेद द्विगु होता है।

**बहुव्रीहि** :– प्रायेणान्यपद प्रधानो बहु ब्रीहिः। अन्य पद प्रधान बहुब्रीहि होता है।

**द्वन्द्व** :– प्रायेणोभयपद प्रधानं द्वन्द्वः। उभयपद प्रधान द्वद्व समास होता है।

- व्यधिकरण तत्पुरूष में दोनों पदों में भिन्न–भिन्न विभक्तियाँ होती है इसके 6 भेद हैः– द्वितीया–तृतीया–चतुर्थी पंचमी–षष्ठी–सप्तमी तत्पुरूष।
- समानाधिकरण्य तत्पुरूष को कर्मधारय भी कहते हैं। इसके दोनों पक्षों में एक जैसी विभक्तियाँ होती है जैसे :– कृष्ण सर्पः

द्वन्द्व के तीन भेद हैः–

**इतरेतर द्वन्द्व–** जिसके पद अपना पृथक् व्यक्तित्व रखते हो जैसे–शिव केशवौ

**समाहार द्वन्द्व** :– जिसके पद आपस में समूह के बोधक हो जैसे– पाणिपादम्

**एक शेष द्वन्द्व** :– एक पद शेष होता है – यथा पितरौ।

**द्वन्द्वो द्विगुरपि चाहं मद्गेहे नित्यमव्ययी भावः।**
**तत्पुरूष कर्मधारय येनाहं स्यां बहुव्रीहिः।।**

- 'ढ' प्रत्यय को तद्धित में 'एय्'
- घ प्रत्यय को तद्धित इय्
- ठ प्रत्यय को तद्धित इक्
- ख प्रत्यय को तद्धित ईन
- छ प्रत्यय को तद्धित ईय होता है।
- तलन्त प्रत्यय स्त्रीलिंग में होता है–लघुता
- द्वन्द्व समास में घिसंज्ञक शब्द पहले लिखा जाता है– हरि हरौ
- द्वन्द्व समास में कम स्वरों का पद पहले लिखा जाएगा – शिव केशवौ
- द्वन्द्व समास में अजादि पद पहले लिखा जाएगा ईशकृष्णौ
- जिस शब्द का प्रयोग पुल्लिंग व नपुसंलिंग दोनों में एक ही अर्थ के लिए हो तो वह 'भाषितपुंस्क' कहलाता है।

- आ–ऐ–ओ से प्रारम्भ होने वाले शब्दों की वृद्ध संज्ञा होती है।
- सामानाक्षर ऋतु व नक्षत्रों का कालक्रमानुसार पूर्व निपात होता है।
- पूज्य ( अभ्यर्हित) का पूर्व प्रयोग द्वन्द्व में होता है।
- वर्णों में यथाक्रम का पूर्व प्रयोग द्वन्द्व में होता है।
- भ्राताओं में ज्येष्ठानुसार का पूर्व प्रयोग द्वन्द्व में होता है।
- नेवल से लेकर छोटे जीवों को 'क्षुद्रजन्तु' कहा जाता है। आनकुलात्क्षुद्रजन्तवः।
- मातृ, पितृ शब्द में द्वन्द्व समास में उदीच्य आचार्यो के मत में 'मातर पितरौ ' शब्द निपतित है।

**शिष्ट ब्राह्मणाः–** एतस्मिन्नार्य निवासे ये ब्राह्मणाः कुम्भीधान्याः अलोलुपा अगृहचमाणकारणाः किञ्चिदन्तरेण कस्याश्चिद् विद्यायाः पारगास्ते तत्र भवन्तः शिष्टाः –महाभाष्यम्

**प्राच्य, उदीच्च भेदः** शारावती नदी ( अम्बाला की घाघर) ही प्राच्य व उदीच्य देशों की भेद कारक सीमा थी। यही व्याकरण शास्त्र के प्राच्चादि शब्दों से संकेतित है प्रागुदञ्चौ विभजते हंस क्षीरपाके यथा। विदुषां शब्द सिद्धयर्थं सा नः पातु शरावती।

- लोकायत सम्प्रदाय पाणिनि के समय नास्तिक सम्प्रदाय था।
- ऐतिह्यविद् आगरा को स्रुघ्न देश कहते है कुछ थानेसर से दक्षिण–पश्चिम 50 मील दूर मानते हैं।
- चुञ्चुप्–चणप्–प्रत्ययों में आदि में लुप्त यकार हैः– यकारादि चुञ्चुप चणपौ–लुप्तनिर्दिष्टो यकारः महा0 तद्धितप्रकरण
- मतुप् प्रत्ययान्त शब्द– भूमा ( बहुत्व ) निंदादि अर्थक होते हैं– भूम निंदा प्रशंसासु प्रशंसासु नित्ययोगेऽतिशायने। संसर्गेऽस्ति विवक्षायां भवन्ति मतुबादयः।।

**लिंग निधारण** :–

**स्तन केशवती स्त्री स्याल्लोमशः पुरुषः स्मृतः।**
**उभयोरन्तरं यच्च तदभावे नपुंसकम्।।**

**परिभाषा :–** अनियमे नियम कारिणी परिभाषा

- स्त्यै+डट्र = स्त्री
- पू+डुम्सुन = पूमान्

वार्तिक लक्षण :–

उक्तानुक्तदुरूक्तानां चिन्ता यत्र प्रवर्तते।
तं ग्रन्थं वातिकं प्राहुर्वातिकज्ञा विचक्षणाः। ( पराशर उपपुराण )

**सन्धि के नियम :–**

**संहितैकपदे नित्या नित्या धातूपसर्गयोः।**

नित्या समासे वाक्ये तु सा विवक्षामपेक्षते।।

अव्ययः–

सदुशं त्रिपु लिंगेषु सर्वासु च विभक्तिषु ।
वचनेषु च सर्वेषु यन्न व्येति तदव्ययम्।।

प्रत्याहारों में ह का 2 बार पाठ का उपयोग अट् व शल् प्रत्याहार द्वारा अर्हेण व अधुक्षत् रूपों की सिद्धि के लिए किया जाता है।

हकारो द्विरूपात्तोऽयमटि शल्यपि वात्र्छता।
अर्हेणाधुक्षदित्येतद् द्वयं सिद्धं भविष्यति।।

हृस्वादिः–

एकमात्रो भवेद् हृस्वो द्विमात्रो दीर्घ उच्यते ।
त्रिमात्रस्तु प्लुतोज्ञेयो व्यत्र्जनं चार्धमात्रकम् ।।

पक्षियों के स्वरः–

चाषस्तु वदते मात्रो द्विमात्रं त्वेव वायसः।
शिखी रौति त्रिमात्रं नकुलस्तु अर्धमात्रकम् ।।

प्रकरण लक्षण :–

शास्त्रैकदेश सम्बद्धं शास्त्रकार्यान्तरे स्थितम्।
आहुः प्रकरणं नाम ग्रन्थ भेदं विपश्चितः।। ( पराशरोपपुराण )

सूत्र लक्षण :–

अल्पाक्षरमसंदिग्धं सारवद् विश्वतोमुखम्।
अस्तोभमन वद्यं च सूत्रं सूत्रविदो विदुः।।

सूत्र भेद :– सूत्र भेद 6 होते है :–

संज्ञा च परिभाषा च विधिर्नियमेव च।
अतिदेशोऽधिकारश्च षड्विधं सूत्रमुच्यते।।

भाष्य लक्षण :–

सूत्रार्थो वर्ण्यते यत्र पदैः सूत्रानुसारिभिः।
स्वपदानि च वर्ण्यन्ते भाष्यं भाष्यविदो विदुः।।

भर्तृहरि के गुरु = वसुरात
भर्तृहरि की महाभाव्य टीका – दीपिका
अष्टाध्यायी पर काशिकावृत्तिकार – जयदित्य
अष्टाध्यायी पर भागवृत्तिकार – विमल मति
अष्टाध्यायी पर भाषावृत्तिकार – बौद्ध विद्वान् पुरूषोत्तमदेव
अष्टाध्यायी पर शब्दकौस्तुम व्याख्या – भट्टो जिदीक्षित
रुपावतार ग्रन्थ के लेखक– सिंहली बौ विद्वान् धर्मकीर्ति

| | |
|---|---|
| प्रक्रिया कौमुदी के लेखक– | आंध्रनिवासी रामचन्द्र |
| रुपमाला ग्रन्थ के लेखक – | संन्यासी विमल सरस्वती |
| व्याकरणासिद्धान्त कौमुदी | भट्टोजिदीक्षित |
| प्रौढ मनोरमा | " |
| शब्द कौस्तुभ | " |
| व्याकरण सिद्धान्त कारिका | " |
| वैयाकरण भूषण सार के लेखक – | कौण्डभट्ट |
| शब्देन्दुशेखर – | नागेशभट्ट |
| परिभाषेन्द्रशेखर – | " |
| वैयाकरणसिद्धान्त मञ्जूषा – | " |
| सारसिद्धान्त कौमुदी | वरदराज |
| लघु सिद्धान्त कौमुदी | " |
| मध्यसिद्धान्त कौमुदी | " |
| गीर्वाणपद मञ्जरी – | " |
| प्रक्रिया सर्वस्व के लेखक – | नारायण भट्ट |
| सरस्वतीकण्ठाभरण के लेखक – | भोज |
| क्षीरतरंगिणी के लेखक – | क्षीर स्वामी |
| धातु प्रदीप के लेखक – | मैत्रेयरक्षित |
| माधवीय धातु वृत्ति के लेखक – | माधवाचार्य |
| गणरत्न महोदधि के लेखक – | वर्धमान |

## सूत्र भेद ( 6 )

- संज्ञा सूत्र– परः सन्निकर्षः संहिता
- परिभाषा :– स्थानेऽन्तरतमः तस्मिन्निति निर्दिष्टे
- विधि –इकोयेणचि
- नियम –सरूपाणमिकशेष एक विभक्तौ
- अतिदेश –स्थानिवदादेशोऽनल्विधौ
- अधिकार – प्रत्ययाः
- स्वाङ्च्चोपसर्जनाद् – में स्वांग के तीन भेद है

**अद्रवत्वं मूर्तिमत्स्वांगं प्राणिस्थमविकारजम्।**
**अतत्स्थं तत्र दृष्टं च तेन चेत्तत्तथा युतम्।।**

- नामकरणं संज्ञा, अनियमे नियमकारिणी परिभाषा, कर्त्तव्यत्वेनोपदेशो विधि, बहुत्र प्राप्तौ संकोचं नियमः, अन्य तुल्यत्व विधानं अतिदेशः, उत्तर प्रकरणव्यापी अधिकारः।

- या या संज्ञा सा सा फलवती।
- आकृत्या गण्यते इति आकृतिगणः।
- शब्दो द्विधा –ध्वन्यात्मको वर्णात्मकश्च तत्राद्यो मृदंगदीनाम्
- व्यस्थित विभाषा में कहीं–कहीं विकल्प विधान में भावात्मक कार्य स्वीकृत है अभावात्मक नही। यथा गवाक्षः में नित्य अवङ् की प्रवृत्ति है। व्यवस्थित विभाषा 6 स्थानों पर मान्य है– देवत्रातः, गलः, ग्राहः, शानच+इति , गवाक्ष संशित (व्रत) अतः इनके वैकल्पिकरूप नही बनते। देवत्रातो गलो ग्राह इतियोगे च सद्विधिः। मिथस्ते न विभाष्यन्ते गवाक्षः संशितव्रतः।। शच्छोरिति सूत्रे महाभाष्यम्
- यथासंख्यमनु – अत्र संख्या शब्देन क्रमो लक्ष्यते काशिका
- विद्वान् किद्ग्वचो ब्रूते ? को रोगी ? कश्च नास्तिकः ? किद्क् चन्द्रं न पश्यन्ति ? सूत्रं तत्पणिनेर्वद। उ0 अर्थवद् अधातुर् अप्रत्ययः प्रातिपदिकम्
- एक शब्द के 8 अर्थ :–

**एकोऽन्यार्थे प्रधाने च प्रथमे केवले तथा।**
**साधारणे सामनेऽल्पे संख्यायां च प्रयुज्यते।।**

- सर्वनाम स्थान (5) सु–औ जस, अम्–औट्–सुडन पुस्कस्य
- पदस्थान (7) भ्यां–भिस्–भ्यस्–सुप्–स्वादिष्वर्सनाम स्थाने
- भ स्थान (9) शस्–टा–ङे–ङसि ङस्–ओस्–आम्–ङि यचिभम्

**अवीतन्त्रीतरी लक्ष्मी धी ह्री श्रीणामुणादिषु।**
**सप्तानामपि शब्दानां सोर्लोपो न कदाचन।।**

**अतिदेश लक्षण :–**

**प्रकृतात् कर्मणो यस्मात् तत्समानेषु कर्मसु।**
**धर्मोपदेशो येन स्यात् सोऽतिदेश इति स्मृतः।।**

अतिदेश सात प्रकार का है– सामान्य रुप – निमित– तादात्म्य – शास्त्र, कार्य–व्यपदेशतिदेश।

- प्रधी आदि शब्दों को नित्य स्त्री लिंग मानने वाला– हरदत्त
- प्रधी आदि शब्दों को नित्यस्त्री लिंग न मानने वाला – कैयट
- सर्वादिगण के अर्न्तगत ही त्यदादि 8 शब्दों की गणना है
- अभ्यस्त संज्ञक 7 धातुएं

**जक्ष जागृ दरिद्राशास दीधीङ् वेवीङ् चकास्तथा।**
**अभ्यस्त संज्ञा विज्ञेया धातवो मुनिभाषिताः।।**

- स्वरादिगण में पांच अव्यय रेफान्त है

**उर्ध्वमानं किलोनमानं परिमाणन्तु सर्वतः।**
**आयामस्तु प्रमाणं स्यात् संख्या बाह्या तु सर्वतः।।**

अर्थात् पुरूष की लम्बाई उर्ध्वमान है, तराजू से तोलना उन्मान है सब ओर से मापना परिमाण है, लम्बाई को प्रमाण कहते है।

**रत्नि+अरत्नि :–** कोहनी से बंद मुष्टि तक नाप रत्नि तथा कोहनी से कनिष्ठा छोर तक का माप अरत्नि कहलाता है बद्ध मुण्टिकरो रत्निररत्निः स कनिष्ठिकः

महाभाष्यानुसार गुण लक्षण :–

**सत्वेनिविशते उपैति पृथक् जातिषु दृश्यते।**
**आधेयश्चाक्रियाजश्च सोऽसत्त्व प्रकृतिर्गुणः।।**

आधार के भेद

1. औपश्लेषिक– कटे आस्ते, 2. वैषयिक– मोक्षे इच्छाऽस्ति 3. अभिव्यापक–तिलेषु तैल

अधिकारिक सूत्र प्रभाव त्रिधा होता है

**सिंहावलोकितं चैव मण्डूकप्लुतमेव च ।**
**गंगाप्रवाहवच्चापि अधिकारास्त्रिधा मताः।।**

**व्याख्यान लक्षणः–**

**पदच्छेदः– पदार्थोक्ति विर्ग्रहो वाक्य योजना।**
**आक्षेपश्च समाधानं व्याख्यानं षड्विधं मतम्**

- विग्रहः– वृत्यार्थावोधकं वाक्यं विग्रहः
- विग्रह से रहित समास को नित्य समास या अस्वपद विग्रह कहते हैं– अव्यसी भाव समास में यह होता है।
- परवल्लिंग द्वन्द्वतत्पुरूषयोः
- संगति षडविधा

**सप्रसंग उपोद्घातो हेतुताऽवसरस्तथा।**
**निर्वाहकैककार्यत्वे षोढ़ा संगतिरिण्यते।।**

समास के 6 भेद

**सुपां–सुपा तिङा नाम्ना धातुनाऽथ तिङा तिङा।**
**सुबन्तेनेतिविज्ञेयः समासः षड्विधोबुधैः।।**

सुप्+सुप् = राजपुरूष, सुप्+तिङ– पर्यभूषयत् सुप्+प्रतिपदिक = कुम्भकारः सुप्+धातु– कटपू

तिङ+तिङ = पिबतखादता, तिङ+सुप् = कृन्तविचक्षणाः

- भर्गात्त्रैगर्ते ( 4–1–11) रावी सतलुज व्यास के मध्यभाग को ही त्रिगर्त प्रदेश कहते हैं।

## शब्दार्थ

पपी = सूय,
माकिः, माकिम्, नकिः, नकिम्, आकीम्  = नही
वर्षाभूः = मेंढक
दृन्भू = वृक्ष
आदह=निंदा
ग्लो = चन्द्रमा
विषु = अनेक
जोषम् = चुप
पिबध्यै = पीने के लिए
वषट्, श्रोषट, वौषट् = देव सम्बंधित दान में
विहायसा = आकाश
आर्यहलम् = बलात्
प्रबाहुकम् = एक ही समय
हिरूक् = बिना
प्रताम् =ग्लानि

## निरुक्त

निरुक्तं श्रोत्रमुच्यते। निघण्टु की व्याख्या में ही'निरुक्त' रचा गया है। इसे वैदिक शब्दकोष भी कहते हैं। निरुक्त में 12 अध्याय है तथा 2 अध्याय परिशिष्ट रुप में है कुल 14 अध्याय है। निघण्टु में पांच अध्याय है। निरुक्त के प्रथम–द्वितीय–तृतीय अध्याय में नैघण्टुक काण्ड, 4–5–6 अध्याय को नैगम काण्ड या एकपदिक कहा जाता है। 7 से 12 अध्याय तक दैवत काण्ड कहा गया है। इस प्रकार निरुक्त 3 काण्डों में विभक्त है।
निरुक्त के प्रयोजन 5 हैं :–

**वर्णागमो वर्णविपर्यश्च द्वौ चापरौ वर्णविकारनाशौ।**
**धातोस्तदर्थातिशयेन योगस्तदुच्यते पंचविधं निरुक्तं ।।**

**4 पदजात :–** चत्वारि पदजातानि नामाख्यातोपर्सगनिपाताः
**नामः** सत्व ( जीव ) प्रधान नाम कहलाते है – सत्वप्रधानानि नामानि
**अख्यातः–** भाव ( क्रिया) प्रधान आख्यात है – भाव प्रधानमाख्यातम्
उपसर्ग :– 22 होते हैं। शाकटायन ने उपसर्गों का अपना कोई अर्थ नही माना।
**निपातः** विविध अर्थों में प्रयुक्त होते है उच्चावचेष्वर्थेषु निपतन्ति ये तीन अर्थों में प्रयुक्त होते है।

1. उपमा :– इव न चित् नु 2. कर्मोपसंग्रह :– च 3. पदपूर्ति :– नूनं सीमः
**भाव विकार :–** 6 होते है । जायते – अस्ति–विपरिणमते–वर्धते–अपक्षीयते–विनश्यति
**शब्द प्रकार –** शब्द 3 प्रकार के हैं:– प्रत्यक्षवृत्ति, परोक्षवृत्ति–(अविद्यमानक्रिया) प्रकल्प्य क्रिया
शब्द को अनित्य मानने वाले – ओदुम्बरायण
6 भाव विकार मानने वाले – वार्ष्यायणि
उपसर्ग में विविध मानने वाले – गार्ग्य
नाम धातुज मानने वाले – शाकटायन
सभी नाम धातुज नही मानने वाले – गार्ग्य
संहिता परः सन्निकर्षः संहिता –
प्रकृष्टों यः सन्निकर्षः संश्लेषः स्वराणां व्यत्र्जनानां सा संहितोत्युच्यते– शौनक (ऋ0 प्रति0)
दुर्गाचार्य–संहिता को मुख्य पदों को गौणात्मानते है। सभी देवों को जानने का दावा करने वाला – आचार्य शाकपूणि।
ऋचाएं – 3 प्रकार की परोक्ष–प्रत्यक्ष, आध्यात्मिक
इन्द्रियनित्यं वचनमौदुम्बरायणः
षडभावविकराः भवन्तीति वार्ष्यायणिः
न निर्बद्धाः उपसर्गः अर्थान् निराहुरिति शाकटायन
उच्चावचाः पदार्था भवन्तीति गार्ग्यः
नामानि आख्यातजानि – शाकटायन
अनर्थकाः हि मन्त्रा – कोत्सः
चत्वारवर्णाः पत्र्चमनिषादः – औपमन्यवः
तास्त्रिविधा ऋचः
आध्यात्मिक ऋचाएं हैं– इन्द्रवैकुण्ठ–लव–वागृम्भणी सूक्त तीन सूक्तों में ।
तिस्रः एव देवता–नैरुक्ता
निरुक्तकार कितने– 14 (यास्कसहिता)

**भवेद् वर्णागमाद ' हंसः सिंहो ' वर्ण विपर्ययात्।**
**गूढोत्मा 'वर्ण विकृते वर्ण नाशात् पृषोदरम्।।**

हस–हिस–गूढात्मा–पृषदुदरम् –मूल शब्द

## छन्द

यदक्षर परिमाणं तच्छन्द :– छन्द को वेदों का पाँव कहा गया है। छन्द 'छद्' धातु से बनता है जिसका अर्थ है 'ढ़कना'– छन्दांसि छादनात् आचार्य पिंगल रचित छन्द सूत्र प्रथम ग्रन्थ है। इसमें पहले 4 अध्यायों में वैदिक छन्द तथा अन्तिम 4 अध्यायों में लौकिक छन्द है। कुल 8 अध्याय हैं।

## ज्योतिष

ज्योतिष को वेद का 'चक्षु' कहा गया है। प्रथम ग्रन्थ आचार्य लगध का वेदांग ज्योतिष है इसका संबंध ऋग्वेद व यजुर्वेद से है। ऋग्वेद से सम्बंधित आर्ष ज्योतिष में 36 श्लोक तथा यजुष् से सम्बन्द्ध याजुष ज्योतिष में 43 श्लोक हैं।

पंचसिद्धान्तिका वराहमिहिर रचित
वृहत्संहिता " "
वृहज्जातक " "
लघुजातक " "
ब्रहमस्फुटासिद्धान्त ब्रहम गुप्त रचित
खण्ड खाधक " "
सिद्धान्तशिरोमणि भास्कराचार्य रचित
करण कुतूहल " "
लीलावती " "
बीजगणित " "
लीलावती पुत्री थी – भास्कराचार्य की
लीलावती का विषय – गणित
ग्रहलाघव – गणेश दैवज्ञ
मुहूतचिन्तामणि– रामदैवज्ञ
सिद्धान्त त्तत्व विवेक – कमलाकर भट्ट

## लौकिक काव्य

रामायण की रचना वाल्मीकि ऋषि ने की है कथा 7 काण्डों में विभक्त है। बाल–अध्योध्या–अरण्य–किंस्किंधा–सुन्दर–युद्ध व उत्तर काण्ड। 24000 श्लोक होने से इसको चतुर्विशंति सहस्त्री भी कहते हैं। रामयण के प्रत्येक हजार श्लोक का प्रथम अक्षर गायत्री मन्त्र के 24 अक्षरों के क्रम से शुरू होता है। तमसा नदी के तट पर क्रोत्र्च वध के अवसर पर वाल्मीकि के मुख से निकला श्लोक :–

**मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वती समाः।**
**यत् क्रोत्र्चमिथुनादेकमवधीः काममोहितम् ।।**

दशरथ की पत्नियाँ :– कैकेयी, कौशल्या, सुमित्रा। राम कौशल्या पुत्र, भरत कैकेयी पुत्र तथा लक्ष्मण व शत्रुघ्न सुमित्रा पुत्र थे। राम पत्नी सीता, लक्ष्मण पत्नी उर्मिला, भरत पत्नी मांडवी,

शत्रुघ्न पत्नी श्रुतकीर्ति थी । सुग्रीव की पत्नी रोमा, बाली की पत्नी तारा थी। जटायु का भाई संपाती था। रावण विश्रवा का पुत्र तथा माता कैकशी थी। कुम्भकर्म भी विश्रवा का पुत्र था। मेघनाद रावण का मन्दोदरी से उत्पन्न पुत्र था। मेघनाद की पत्नी सुलोचना थी। सुषेण लक्ष्मण को ठीक करने वाला रावण का वैद्य था।

रामायण के काण्ड सर्गों में विभक्त हैं। सर्वाधिक अनुष्टुप् छन्द का प्रयोग है। रामायण की पूर्व पीठिका में नारद ने ऋषि वाल्मीकि को राम कथा सुनाई है। रामायण में जावालि ऋषि ने राम को नास्तिक मत का प्रोलभन दिया है। पम्पासरोवर का वर्णन अरण्यकाण्ड में है। राम ने चतुर्मास्य प्रस्रवण गिरी पर बिताया था। वानरों ने सीता खोज से प्रसन्न होकर मधुवन को उजाड़ा था। अगस्त्य ऋषि ने रावण के वंश की कथा राम को सुनाई थी। लवणासुर को शत्रुघ्न ने मारा। राम ने शम्बूक को मारा। वर्तमान रामायण में लगभग 645 सर्ग हैं। सबसे ज्यादा सर्ग युद्ध काण्ड 128 में है तथा कम किंस्किन्धा 67 में हैं। रामायण के शृंगवेरपुर व गोप्रतार स्थलों को महाभारत में तीर्थ कहा गया है। अयोध्या कोशल देश की राजधानी थी। रामायण की मिथिला व विशाला नगरी बाद में वैशाली नगर बनी।

## महाभारत

वेदव्यास की रचना है इसके क्रमशः तीन नाम हैं :– जय इसमें 8800 श्लोक थे। भारत इसमें 2400 श्लोक थे। महाभारत में 100000 श्लोक है इसे शतसाहस्री संहिता भी कहते हैं। इसमें 18 पर्व हैं– प्रथम पर्व आदि तथा अन्तिम स्वर्गारोहण पर्व हैं। इसमें कपोतलुब्धक –नल –शकुन्तला– मत्स्य– राम– गंगावतरण–ऋषिशृंग –शिवि उशीनर सावित्री उपाख्यान प्रमुख हैं।

पात्र परिचय :– व्यास पराशर एवं सत्यवती के कनीन पुत्र थे ( कर्ण कुन्ती एवं सूर्य के कनीन पुत्र थे। ) व्यास के अपर नाम कृष्ण द्वैपायन, कृष्णमुनि, बादरायण हैं। धृतराष्ट्र, पाण्डु एवं दासी पुत्र विदुर नियोग विधि स वेदव्यास एवं अम्बिका , अम्बालिका एवं दासी की सन्तान हैं। महाभारत में शान्तिपर्व 14000 श्लोक सबसे बड़ा तथा महाप्रसथानिक पर्व 115 श्लोक सबसे छोटा है। **जय** में कौरवों पर पाण्डवों की विजय की कथा है। **भारत** वैशम्पायन ने जनमेजय के नागयज्ञ के अवसर पर भारत का प्रवचन किया थां

**महाभारत –** नैमिषारण्य में शौनक ऋषि से अनुष्ठित यज्ञ ( द्वादश वार्षिक सत्र ) के अवसर पर सौति नामक ऋषि ने महाभारत का प्रवचन किया था । शौनकादि ऋषि श्रोता थे। सावित्री की कथा वन पर्व में, इन्द्र द्वारा कवच कुण्डल लेना भी वन पर्व में, कीचक वध विराट पर्व में, कृष्ण का शान्ति दूत बनना उद्योग पर्व में, कर्ण को जन्म वृत्तन्त श्री कृष्ण ने उद्योग पर्व में, गीता उपदेश भीष्म पर्व में, अश्वथामा की मणि निकालना सौप्तिक पर्व में, गान्धरी द्वारा कृष्ण वंश नष्ट होने का शाप स्त्री पर्व में पराशर गीता – हंसगीता वर्णन शान्तिपर्व में, भीष्म उपदेश शान्ति पर्व में, भीष्म का स्वर्गारोहण, विष्णु सहस्रनाम, शिवसहस्रनाम अनुशासन पर्व में, युधिष्ठिर द्वारा अश्वमेध यज्ञ, अनुगीता आश्वमेधिक पर्व में, यादव विनाश श्रीकृष्ण का परमधामगमन मौसल पर्व में, पाण्डवों

